स्कंधावारोऽपि यदि भुंजीत तद्दिवसे नान्नं क्षीयते तेऽक्षीणमहानसाः। अक्षीणमहालयलब्धिं प्राप्ता यतयो यत्र हस्तचतुष्टयमात्रावासे वसंति तत्र देवमानुषतिर्यग्योनयः सर्वेऽपि निवसेयुः परस्परमबाधमानाः सुखमासते तेऽक्षीणमहालया इति।

एवमुक्तं तपःसामर्थ्यं, तपस्विभिरध्युषितानि क्षेत्राणि तीर्थत्वमुपगतानि। परस्परविरोधिनोऽपि प्राणिनो जातिविरोधं कारणविरोधं विमुच्यते शांतांतरंगा भवंति तपःसामर्थ्यात्। किं बहुना तपः किं न साधयत्यपि तु सर्वमेव साधयति। तदेवोक्तम्—

यद्दूरं यद्दुराराध्यं यच्च दूरे व्यवस्थितम्। तत्सर्वं तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम्॥

तपो यस्य न विद्यते स चंचापुरुषो यथा मुंचंति तं सर्वे गुणाः, नासौ मुंचति संसारं, उपधित्यागः पुरुषहितो यतोयत. परिग्रहादपेतस्ततस्ततः सं-

मनुष्य तिर्यंच समा जांय परस्पर किसीको बाधा न हो, सब सुखपूर्वक बैठ जांय वे अक्षीण-महालय ऋद्धि धारी गिने जाते हैं। इसप्रकार क्षेत्र ऋद्धिका प्रकरण समाप्त हुआ।

इसप्रकार तपश्चरणकी सामर्थ्य निरूपण की। तपस्वी लोग जिस जिस स्थानमें निवास करते हैं वे तीर्थ कहलाते हैं। तपश्चरणके प्रभावसे परस्पर विरोध रखनेवाले जीव भी अपना जन्मसे उत्पन्न वैर अथवा किसी कारणसे उत्पन्न हुआ वैर छोडकर अपने हृदयको शांत बना लेते हैं। बहुत कहनेसे क्या? तपश्चरणसे क्या सिद्ध नहीं होता? किंतु सब कुछ सिद्ध हो जाता है। यही बात शास्त्रोंमें भी लिखी है—"यद्दूरं यद्दुराराध्यं यच्च दूरे व्यवस्थितम्। तत्सर्वं तपसा साध्यं तपो हि दुरतिक्रमम्" अर्थात् जो दूर हो जिसका आराधन करना कठिन हो, और जो बहुत दूरपर हो वह सब तपश्चरणसे सिद्ध हो जाता है। इस संसारमें तपश्चरण ही ऐसा है। जिसको कोई उल्लंघन नहीं कर सकता। जिसके तपश्चरण नहीं है वह चंचापुरुषके (केवल पुरुषके आकारके) समान है उसे समस्त गुण तो छोड देते ही हैं परंतु वह संसारको कभी नहीं छोड सकता।

१ बुद्धि १८ क्रिया ६ विक्रिया ११ तप ७ बल ३ औषध ८ रस ६ क्षेत्र सब मिलकर ६४ ऋद्धियां होती है।

यतो भवति । ततोऽस्य खेदो व्यपगतो भवति । परिग्रहपरित्याग एवैहिकामुत्रिकपरमसुखकारणं निरवद्यमनःप्रणिधानं । पुण्यनिधानं । परिग्रहो बलवती सर्वदोषप्रसवयोनिः । नह्यस्या उपधिभिरतृप्तिरस्ति सलिलैरिव सलिलनिधेर्वडवाग्नेः । उक्तं हि—

अनेकाऽऽधेयदुष्पूर आशागर्त्तश्चिरादहो । चित्रं यत्क्षणमात्रेण त्यागेनैकेन पूर्यते ॥

अपि च—

कः पूरयति दुष्पूरमाशागर्तं दिने दिने । यत्रास्ते प्रस्तमाधेयमाधारत्वाय कल्पते ॥

इससंसारमें उपधियोंका ( अंतरंग बाहिरंग परिग्रहोंका ) त्याग कर देना ही मनुष्यका हित करनेवाला है । जैसा जैसा यह परिग्रहोंको छोडता जाता है वैसा ही वैसा इसका संयम बढता जाता है और संयमकी वृद्धि होनेसे इसका खेद दूर होता है । परिग्रहोंका त्याग करना ही इस लोकमें तथा परलोकमें सुख देनेवाला है इसीसे मन सब तरहके दोषोंसे रहित होकर स्थिर होता है और यही परिग्रहका त्याग पुण्यका खजाना है । यह परिग्रह समस्त दोषोंको उत्पन्न करनेवाली जबर्दस्त योनि है । जिसप्रकार पानीसे समुद्रकी वडवानल अग्नि बुझती नहीं उसीप्रकार इन परिग्रहोंसे यह जीव कभी तृप्त नहीं होता है । लिखा भी है—“ अनेकाधेय दुष्पूर आशागर्तश्चिरादहो । चित्रं यत्क्षणमात्रेण त्यागेनैकेन पूर्यते ” अर्थात् यह बडे आश्चर्यकी बात है कि यह आशारूपी गढा जो कि अनेक दिनोंमें भी संसारमें रहनेवाले समस्त पदार्थोंसे भी नहीं भरा जाता वह एक त्यागसे ( समस्त पदार्थोंका त्याग कर देनेसे ) क्षणमात्रमें भर जाता है । तथा “ कः पुरयति दुष्पूरमाशागर्तं दिने दिने । यात्रास्ते प्रस्तमाधेयमाधारत्वाय कल्पते ” अर्थात् “ किसीसे न भरा जानेवाला इस आशारूपी गढेको भला कौन भर सकता है क्योंकि इसमें प्रतिदिन डाला हुआ समस्त आधेय ही आधार बन जाता है । भावार्थ—ज्यों ज्यों आशाएं पूर्ण की जाती हैं त्यों त्यों वे और बढती जाती हैं । ” इसलिये परि-

परिग्रहसंग एव दुःखभयादिकं जनयतीति । उपात्तेष्वपि शरीरादिषु संस्कारापोहाय ' ममेदं ' भावाऽभाव आकिंचन्यं । शरीरादपि निर्ममत्वात्परमनिर्वृतिमवाप्नोति यथा यथा पोषयति तथा तथा-लाम्पट्यं तज्जनयति, तपस्यप्यनादरो भवति । शरीरादिषु कृताऽभिष्वंगस्य संसारे सर्वकालमभिष्वंग एव मयाऽनुभूताङ्गना सुरूपेति सविलासेति कलागुणविशारदेति स्मरणं, तत्कथाश्रवणं रतिपरिमलाधिवासितस्त्रीसंग्रशयनाऽऽसनमित्येवमादि पूर्वरतानुचिंतनवर्जनं परिपूर्णब्रह्मचर्यमित्याख्यायते । ब्रह्मचर्यमनुपालयंतं हिंसादयो दोषा न संस्पृशंति । नित्याऽभिरतगुरुकुलवासमधिवसति गुणसंपदः । वरांगनाविलासविभ्रमविधेयकृत पापैरपि विधेयीक्रियते । अजितेंद्रियता हि लोके प्राणिनामपमानविधायी ।

ग्रहोंका समागम ही इस संसारमें दुःख और भय आदिकोंको उत्पन्न करनेवाला है।

प्राप्त हुए शरीरादिकोंमें संस्कारोंको दूर करनेके लिए " यह मेरा है " ऐसे परिणामोंका अभाव होना आकिंचन्य है। शरीरादिकोंमें ममत्व बुद्धिका अभाव होनेसे परम वैराग्य प्राप्त होता है। जैसा जैसा यह शरीर पुष्ट किया जाता है वैसी वैसी ही इससे लंपटता उत्पन्न होती रहती है और वैसा वैसा ही तपश्चरणमें अनादर उत्पन्न होता रहता है। शरीरादिकोंमें ममत्व रखनेवाले पुरुषके संसारमें भी सदा ममत्व बना ही रहता है।

" मेरी भोगी हुई स्त्री बडी रूपवती थी सबतरहके विलासोंमें निपुण थी, और कलागुणोंमें चतुर थी " इसप्रकारके स्मरणका त्याग करना, स्त्रियोंकी कथाओंके सुननेका त्याग करना तथा ' यह शयन वा आसन उपभोगके समय जिसके शरीरमें अनेक तरहके सुगंधित पदार्थ लग रहे हैं ऐसी स्त्रीसे संबंध रखनेवाला है ' इसप्रकारके पूर्व भोगे हुए उपभोगोंके चिंतवनका त्याग करना परिपूर्ण ब्रह्मचर्य कहलाता है। ब्रह्मचर्य पालन करनेवालेको हिंसा आदि कोई भी दोष नहीं छू सकते, गुणरूपी संपदाएं सदा तल्लीन होकर गुरुकुलमें निवास करनेवाले उस ब्रह्मचारीमें ही आकर निवास करती हैं। जो वेश्याओंके विलास और हावभावोंसे दूर रहता है वह पापोंसे भी बहुत दूर रहता है। संसारमें जितेंद्रिय न होना ही प्राणियोंका अपमान करनेवाला है।

क्षइत्येवमुत्तमक्षमाया उत्तममार्दवस्योत्तमार्जवस्योत्तमशौचस्योत्तमसत्यस्योत्तमसंयमस्योत्तमतपस उत्तमत्यागस्योत्तमाकिंचन्यस्योत्तमब्रह्मचर्यस्य तत्प्रतिपक्षाणां च गुणदोषविचारपूर्विकायां क्रोधादिनिवृत्तौ सत्यां तन्निबंधनकर्मास्रवाऽभावान्महान् संवरो भवति ।

तत्त्वार्थराद्धान्तमहापुराणेष्वाचारशास्त्रेषु च विस्तरोक्तम् ।
आख्यात्समासादनुयोगवेदी चारित्रसारं रणरंगसिंहः ॥

इति सकलाऽऽगमसंयमसंपन्नश्रीमज्जिनसेनभट्टारकश्रीपादपद्मप्रसादाऽऽसादित-
चतुरनुयोगपारावारपारगधर्मविजयश्रीमच्चामुण्डरायमहाराजविरचिते
भावनासारसंग्रहे चारित्रसारेऽनगारधर्मः समाप्तः ।

समाप्तोयं ग्रन्थः ।

---

इसप्रकार उत्तम क्षमा, उत्तम मार्दव, उत्तम आर्जव, उत्तम शौच, उत्तम सत्य, उत्तम संयम, उत्तम तप, उत्तम त्याग, उत्तम आर्किचन्य और उत्तम ब्रह्मचर्यके गुण तथा इनके प्रतिपक्षियोंके दोषोंका विचार करनेसे क्रोध मान आदि विकारोंका त्याग हो जाता है और क्रोधमान विकारोंका त्याग होनेसे क्रोधादिके द्वारा आनेवाले कर्मोंके आस्रवका अभाव हो जाता है तथा आसूवका अभाव होनेसे महान् संवर होता है ।

चारों अनुयोगोंके जानकार तथा रणांगणमें सिंहके समान ऐसे वीर महाराजा चामुंडरायने जिसका वर्णन तत्त्वार्थसूत्र सिद्धांत ग्रंथ और महापुराण आदि आचार ग्रंथोंमें बडे विस्तारके साथ कहा है ऐसे चारित्रसारको संक्षेपसे निरूपण किया है ।

इसप्रकार समस्त शास्त्र और संयमको धारण करनेवाले श्रीमज्जिनसेन भट्टारकके श्रीचरण कमलोंके प्रसादसे चारों अनुयोगरूपी महासागरके पार पहुंचानेवाले और धर्मके विजयका झंडा उडानेवाले श्रीमच्चामुंडराय महाराजके बनाये हुए भावनासार संग्रहके अंतर्भूत चारित्रसारमें मुनिधर्मका वर्णन समाप्त हुआ ॥

